इधर कर्पूरमञ्जरी भी राजा से प्रेम करने लगती है। लेकिन महारानी के कारण दोनों एक दूसरे से मिल नहीं पाते। राजा एक बार कर्पूरमञ्जरी को झूले में झूलता हुआ भी देखता है, तथा विदूषक की सहायता से उसका कर्पूरमञ्जरी से एक बार साक्षात्कार भी होता है। इस तरह इन दोनों का परस्पर प्रेम बढता रहता है। अन्त में ऐसा होता है कि रानी विभ्रमलेखा गौरी पूजा करती है और गौरी की प्रतिमा में भैरवानन्द से प्राणप्रतिष्ठा कराती है तथा स्वयं दीक्षा भी भैरवानन्द से लेती है। रानी भैरवानन्द से दक्षिणा के लिए बड़ा आग्रह करती है। भैरवानन्द उस समय दक्षिणा लेना अस्वीकार कर देता है और कहता है कि लाटदेश में चण्डसेन नामक राजा को घनसारमञ्जरी नाम की कन्या है, ज्योतिषियों ने उसके संबन्ध में ऐसा कहा है कि वह किसी चक्रवर्ती राजा की रानी बनेगी। इसलिए उसका विवाह महाराज से कर दिया जाय। विवाह के पश्चात् मुझे भी गुरुदक्षिणा मिल जायगी और महाराज भी चक्रवर्ती हो जायगे। रानी विभ्रमलेखा इस बात को स्वीकार कर लेती है। तत्पश्चात् भैरवानन्द जब घनसारमञ्जरी को विवाहमण्डप में लाता है तो वह घनसारमञ्जरी कर्पूरमञ्जरी के अतिरिक्त और कोई नहीं निकलती। रानी आश्चर्य से कर्पूरमञ्जरी की ओर देखती है। भैरवानन्द **'तुमं सुट्ठुतरं भुल्लोऽसि, जदो कप्पूरमंजरीए घणसारमंजरीत्ति णामातरं जाणासि' ( पृ. १८६ )** इन शब्दों से सबका भ्रम दूर कर देता है। इस तरह घनसारमञ्जरी नाम से कर्पूरमञ्जरी का राजा चन्द्रपालसे विवाह हो जाता है।



# प्राकृतश्लोकानुक्रमणिका